बना ही दिया । यह परिस्थितियाँ किन्हीं पूर्व निश्चित धारणाओं अथवा योजनाओं से अनुपूरित नहीं हैं । इन परिस्थितियों का मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों से सुन्दर सामञ्जस्य रहता है । परिस्थितियाँ और मनोवैज्ञानिक आधार ही पात्रों के चरित्र में यथार्थता की प्रतिष्ठा करते हैं । उनके उपन्यासों के नायक नायिकाओं के चरित्र का विकास मनोवैज्ञानिक और परिस्थितिजन्य रूपों में ही अधिक हुआ है । अन्य पात्रों के चरित्र-चित्रण का आधार भी मनोवैज्ञानिक पृष्ठभूमि ही है । उदाहरण के लिए हम 'कचनार' के दलीपसिंह, तथा 'विराटा की पद्मिनी' के नायकसिंह आदि पात्रों के नाम निर्दिष्ट कर सकते हैं । इनके चरित्रों का विकास सर्वथा मनोवैज्ञानिक ढङ्ग से हुआ है । उन्होंने अपने पात्रों को एक सैटिंग में भी प्रस्तुत करने की चेष्टा की है । जैसे मृगनयनी का यह उदाहरण है । इसमें लाखी और मृगनयनी का, शिकार को जाते समय का चित्र प्रस्तुत किया गया है ।

"जङ्गल में धीरे-धीरे आहट लेती हुई दोनों बढ़ रही थीं । लू के झकोरों से भूमि के बारीक कंकड़ और बिछे हुए पत्ते उड़-उड़ कर निन्नी के तपे हुए गोरे और लाखी के साँवले गालों पर पड़-पड़ जा रहे थे । उन दोनों ने ओढ़नी को सिर से लपेट रखा था । घुटनों तक मोटे लहगों का कच्छ, उरोज कंचुकी से ढके हुए, पीठ से लगे हुए पेट उघाड़े । गले में मुँगी और काँच के छोटे बड़े दानों की माला । कलाइयों पर काँच की दो-दो चूड़ियाँ पैरों में काँसे या पीतल तक का कड़ा नहीं ।"

वर्माजी ने अपने पात्रों की रूप रेखा भी बहुत यथार्थवादी ढङ्ग से प्रस्तुत की है । ये पात्र का वाह्य रूप रँग कुछ ऐसा प्रस्तुत कर देते हैं जो उसकी अपनी विशेषता बन जाते हैं । उदाहरण के लिए हम मृगनयनी में महमूद बघर्रा का यह चित्र ले सकते हैं—

"महमूद बघर्रा साढ़े तीन हाथ से अधिक ऊँचाई का था परन्तु चौड़ा इतना था कि बौना मालूम होता । इस समय आयु उसकी लगभग पैंतालीस वर्ष की थी । मूछें इतनी लम्बी कि सिर पर उनकी गाँठ बाँधता था और दाढ़ी नाभि के नीचे तक फटकार मारती थी ।"

इस प्रकार यह निस्सङ्कोच कहा जा सकता है कि वर्माजी ने अपने चरित्र-चित्रण को यथाशक्ति यथार्थवादी बनाये रखने की चेष्टा की है ।

उपन्यास की यथार्थवादी प्रवृत्ति का पता हमें देशकाल की योजना से भी चलता है । ई० एम० फोस्टर ने लिखा है कि उपन्यास की प्राणभूत विशेषता

उसका देशकाल चित्रण है। (देखिए आस्पेक्टस आफ नौविल, पृष्ठ २६-३०) यथार्थवादी दार्शनिक लोक ने लगभग इसी बात को दुहराते हुए लिखा है— जीवन को देशकाल की परिधि में प्रस्तुत करना ही व्यक्तित्व विधान का सिद्धान्त है। (देखिए, दि राइसज आफ नाविल पृष्ठ १६) सफल यथार्थवादी कलाकार इसीलिए अपने उपन्यासों में देश, काल चित्रण को विशेष महत्त्व दिया करते हैं। वर्माजी ने इस ओर कुछ और अधिक ध्यान रखा है। सम्भवतः उसका कारण यह है कि उनके अधिकांश उपन्यास ऐतिहासिक हैं। ऐतिहासिक कथाबस्तु तब तक यथार्थ रूप में प्रस्तुत नहीं की जा सकती, जब तक उस कथा से सम्बन्धित देश काल का सम्यक और यथार्थ चित्रण न किया गया हो। वर्णन को सजीवता और यथार्थता प्रदान करने के लिए वर्माजी ने सदैव ही स्थानीय वातावरण का चित्रण किया है। उदाहरण के लिए हम उनके 'अहिल्याबाई' नामक उपन्यास का निम्नलिखित उद्धरण दे सकते हैं। इस उद्धरण में शिकार की एक घटना को काल और स्थान विशेष से परिच्छिन्न कर उसको बिशेष रूप प्रदान किया गया है—

"चोरल नदी से पठार की ओर चढ़ाई है। फिर कहीं जंगल, मैदान, कहीं बड़े-बड़े भरके और खड्ड। इनकी एक ओर चोरल नदी है। हाँके पर हाँके हुए और तीसरा पहर अपनी अन्तिम घड़ी पर आ गया। तब कहीं एक शेर मल्हार की अनी पर चढ़ा। शेर के कन्धों पर बन्दूक की गोली पड़ी। वह गिरा और उठकर घिसटता हुआ एक खड्ड की ओर चला गया।"

इसी प्रकार का उदाहरण 'विराटा की पद्मिनी' से देखिए—

"गढ़ के ठीक सामने पूर्व की ओर नदी के बीचोंबीच एक टापू पर एक छोटा मन्दिर छोटी सी दृढ़ गढ़ी के भीतर था। इस मन्दिर में उस समय दुर्गा की मूर्ति थी। जीर्णोद्धार होने के बाद अब उसमें शङ्कर की मूर्ति स्थापित है। दक्षिण की ओर यह टापू एक ऊँची पहाड़ी में समाप्त हो गया है। कहीं-कहीं पहाड़ी दुर्गम है। जिस ओर यह लम्बी-चौड़ी चट्टानों में ढल गई है, उस ओर विस्तृत नीलिमामय जल-राशि है। नदी की धार टापू के दोनों ओर बहती है, परन्तु टापू से पूर्व की ओर धार बड़ी और चौड़ी है। इस पहाड़ी के नीचे एक बड़ा भारी दह है।"

इस प्रकार के स्थानीय देश काल सम्बन्धी वर्णन ऐतिहासिक उपन्यासों के लिए वहुत अंश में अनिवार्य होते हैं। राहुल साँकृत्यायन ने ठीक ही लिखा है—"ऐतिहासिक उपन्यासों में हमें ऐसे समाज और व्यक्तियों का चित्रण करना

पड़ता है, जो सदा के लिए वियुक्त हो चला है, किन्तु उन्होंने कुछ पद चिन्ह अवश्य छोड़े हैं, जो उनके साथ मनमानी करने की इजाजत नहीं दे सकते।" (आलोचना का उपन्यास विशेषाङ्क देखिए)

उपन्यासों में, विशेषकर ऐतिहासिक उपन्यासों में हमें दो प्रकार की प्रवृत्तियाँ मिलती हैं। एक प्रवृत्ति तो वह है जो केवल इतिहास से नाम भर लेकर काल्पनिक घटनाओं आदि के विवरण में ही अपने कर्तव्य की इतिश्री समझती हैं। उसे ऐतिहासिक तथ्यों की यथार्थता और अयथार्थता की चिन्ता नहीं रहती। इसके विपरीत एक दूसरी प्रवृत्ति भी दिखाई पड़ती है। इसमें कलाकार कल्पना का उपयोग कुछ सीमित रूप में करता है। उसकी कल्पना वहीं तक नए चित्र कल्पित करती है, जहाँ तक ऐतिहासिक तथ्यों पर व्याघात नहीं पड़ता। पहली प्रवृत्ति आदर्शात्मक है और दूसरी यथार्थ प्रधान। वर्माजी में हमें दूसरी प्रवृत्ति की ही प्रधानता दिखाई पड़ती है। उन्होंने सर्वत्र ऐतिहासिक तथ्यों की खोज की है और उन सत्यों के लुप्तांशों को अपनी कल्पना शक्ति में पुनर्जीवित करने का प्रयास किया है। वर्माजी ने ऐतिहासिक तथ्यों की खोज में कितना प्रयत्न किया है, इस बात का पता उनके 'टूटे काँटे' की भूमिका में लिखे गए निम्नलिखित उद्धरण से प्रकट है—

"टूटे काँटे की मूल कथा का सार बहुत समय से मन को कोंच रहा था। यथेष्ट सामग्री प्राप्त करने की लालसा में प्रकाशित ग्रन्थों को, जो मेरी पहुँच के भीतर थे, टटोला तो उनसे संतोष नहीं हुआ।"

उनके ऐतिहासिक सत्यों के अनुसन्धान की प्रवृत्ति का उपर्युक्त उद्धरण से अच्छा परिचय मिलता है। उन्होंने एक-एक उपन्यास की कथावस्तु की ऐतिहासिक प्रमाणिकता की रक्षा के लिए, यथाशक्ति सब प्रकार के प्रयत्न किये हैं। यही कारण है कि उनके उपन्यास इतिहास का सच्चा स्वरूप भी प्रस्तुत करते हैं और उस स्वरूप के बीच बीच में भरे हुए कल्पना मूलक रंगों की छटा चित्रित करते हैं। उनके सभी ऐतिहासिक उपन्यास यथार्थ घटनाओं का सही चित्रण करते हैं। बहुत से उपन्यासों में तो उन्होंने नए अनुसन्धान गत तथ्यों को भी सामने लाने की चेष्टा की है। दूसरे शब्दों में हम यों कह सकते हैं कि उन्होंने ऐतिहासिक सामग्री को विषयगत रूप में अधिक प्रस्तुत करने की चेष्टा की है, विषयीगत रूप में कम। उनकी इस विशेषता ने ही उनके उपन्यासों को ऐतिहासिक यथार्थवादी उपन्यास बना दिया है।

वृन्दावनलाल वर्मा के यथार्थवाद की झलक उनके उपन्यासों की भाषा और शैली में भी झलकती है। यथार्थवादी शैली की विशेषता को स्पष्ट करते

हुए ईवान वाट नामक पाश्चात्य आलोचक ने लिखा है कि सच्चे कलाकार का नैपुण्य शब्दों और वाक्यों के साहित्यिक सौन्दर्य विधान में नहीं, वरन् अभिव्यक्ति जनित प्रेषणीयता में अधिक रहता है। यही कारण है कि यथार्थवादी उपन्यासकार अपनी शैली को प्रभाव और प्रवाह पूर्ण अधिक बनाते हैं, चमत्कार और काव्यत्वपूर्ण कम। वृन्दावनलाल वर्माजी के उपन्यासों की शैली में सर्वत्र प्रवाह और प्रभाव को ही बल दिया गया है। उनमें कहीं पर भी झूठे चमत्कार, या प्रयत्नज काव्य सौन्दर्य की योजना का प्रयास नहीं दिखाई पड़ता। उनकी भाषा सीधी, सरल, स्वाभाविक, प्रसाद गुण सम्पन्न और उनकी शैली प्रवाह और प्रभाव पूर्ण है। उनकी इस प्रकार की शैली ने उनके उपन्यासों को और भी अधिक यथार्थवादी रूप प्रदान कर दिया है। संक्षेप में मैं यहाँ पर इसी बात पर बल देना चाहता हूँ कि वर्माजी के उपन्यासों का सौन्दर्य उनके रोमांस में नहीं, उनकी यथार्थवादिता में ही दिखाई पड़ता है। यदि उनके उपन्यास यथार्थवादी न होते तो सम्भवतः उनका उतना मूल्य नहीं होता जितना आज आँका जाता है। जो भी हो, वृन्दावनलाल वर्मा ने अपने उपन्यासों में यथार्थवाद का एक नवीन और मौलिक रूप प्रस्तुत किया है। उसके विशेष अध्ययन की आवश्यकता है।

[साहित्य-सन्देश जनवरी-फरवरी १९५९।

———

# उपन्यास कैसे लिखे गये

## लेखकों की अपनी लेखनी से

—१—

श्री वृन्दावनलाल वर्मा

उस समय मेरी आयु लगभग ग्यारह-बारह वर्ष की थी जब मैं झाँसी जिले के ललितपुर स्कूल की पाँचवी कक्षा में पढ़ता था। अङ्गरेजी में लिखा मार्सडन कृत भारतवर्ष का इतिहास पढ़ाया जाता था। उसमें पढ़ा कि भारत 'गरम-मुल्क' है इसलिए यहाँ के निवासी कमजोर हैं और इसी कारण वे बाहर से आये ठण्डे देशों के लोगों के मुकाबले हारते चले गये। आगे कभी नहीं हारेंगे क्योंकि ठण्डे देश वाले अंग्रेज आ गये हैं—सदा बने रहेंगे !! मेरा रोम-रोम जल उठा। राम, कृष्ण, अर्जुन, भीम के देशवासी कमजोर! और ये सदा अंग्रेजों के गुलाम बने रहेंगे !! पुस्तक का वह सफा नोचनाच डाला। अभिभावक ने मेरी पिटाई की क्योंकि पुस्तक आठ आने की थी। गरीब घर के लिए आठ आने की हानि कम नहीं थी। जब अभिभावक को कारण मालूम हुआ तब पछताये और बोले—'अंग्रेज लेखक ने गलत लिखा है। जब बड़े हो जाओगे तब अन्य पुस्तकों में सही बात पढ़ने को मिलेगी। मैंने उसी दिन गाँठ बाँधी कि खूब पढ़ूँगा और सही बातों का पता लगाकर कुछ लिखूँगा भी।

इसके कई वर्ष पीछे जब मैं झाँसी में नवें दर्जे में पढ़ता था, एक पंजाबी मित्र के घर किसी भोज में गया। वहाँ बुन्देलखण्ड और बुन्देलखण्डियों की दरिद्रता के साथ उनकी निन्दा—ठठोली रूप में—सुनी। छत्रसाल, वीरसिंह इत्यादि के पहले चंदेले—आल्हा, ऊदल—भी यहीं हुए थे। यहीं लक्ष्मीबाई हुईं। भारत के ऐसे प्रदेश की निन्दा जहाँ मेरे माता-पिता ने जन्म लिया और जहाँ की मेरी मिट्टी है! उन लोगों को उत्तर तो न दे सका परन्तु प्रण किया कि इतिहास और परम्परा के पीछे पड़कर कुछ लिखूँगा और दिखलाऊँगा कि जैसी यहाँ की प्रकृति—पहाड़, जंगल, झीलें, नदियाँ और मैदान—मनोहर हैं वैसा ही यहाँ का इतिहास भी शक्तिशाली और स्फूर्तिदायक है। पहले इतिहास लिखने का विचार था परन्तु किस्से-कहानियाँ, वीरगाथायें सुनने का छुटपन से

व्यसन था और फिर मिल गया वॉल्टर स्कॉट पढ़ने को तो मैंने अपनी बात कहने का माध्यम उपन्यास चुना।

किन्तु प्राचीन के उद्घाटन मात्र की रुचि न थी और न उद्देश्य था। जैसे-जैसे अध्ययन, अवलोकन और मनन करता गया, मेरा निश्चय दृढ़ होता गया कि आधुनिक समस्याओं का समावेश उपन्यासों में अवश्य होना चाहिए, और मैं अपना हल न देकर पाठकों को सुझाव मात्र दे दूँ। मैं तथ्य का उपासक हूँ; तथ्य को सृजनात्मक ढङ्ग से प्रस्तुत करना मैं सत्य की पूजा और कला का प्राण समझता हूँ। यदि यह प्रस्तुतीकरण निरुद्देश्य है—केवल मनोरञ्जन या 'कला के लिए कला' आदर्श है—तो व्यर्थ है। केवल मनोरञ्जन या मनोविश्लेषण लेखक का सामाजिक कर्त्तव्य नहीं है। सामाजिक कर्त्तव्य की सीमा दिखलाई नहीं पड़ती, परन्तु अपनी-अपनी परिधि की स्थापना तो की ही जा सकती है। अपने लिए मेरा मत यही है।

मैंने ऐतिहासिक उपन्यासों के साथ-साथ सामाजिक उपन्यास भी लिखे हैं और नाटक भी। अपनी बात कहने के लिए जब जो माध्यम रुचा ग्रहण कर लिया।

× × × ×

प्रेमचन्दजी ने भी मेरे कुछ उपन्यास पढ़े थे। 'लगन' उन्हें बहुत प्रिय था। एक बार उन्होंने अङ्गरेजी में लिख भेजा था कि 'It is not a noval but pastoral poetry.'

मुझे अपना कौन सा उपन्यास सर्वश्रेष्ठ लगता है ? इस प्रश्न का उत्तर देना मेरे लिए असम्भव नहीं तो बहुत कठिन अवश्य है। पाठकों की अपनी-अपनी रुचि पर निर्भर है। जिस परिस्थिति में पाठक की मनोदशा हो उस पर भी इसका निर्णय अवलम्बित है।

अधिकांश समालोचकों ने मेरे ऊपर अपनी उदारता बरसाई है। मैंने अपने प्रत्येक उपन्यास के प्रत्येक चरित्र को अलग-अलग चित्रित करने का प्रयत्न किया है, क्योंकि वे जीवन से लिये गये हैं, मेरे अनुभव में आये हैं। आपने बहुत कसकर पूछा है कि क्या कोई ऐसे भी समालोचक हैं जो मुझे खलते हों ? मनोविश्लेषण का विद्यार्थी होने के कारण मैं ऐसे आलोचकों की समीक्षा करने में थोड़ा-सा ही समय खर्च करता हूँ। जैसे मैं स्वयं सीमाओं वाला एक मानव हूँ। वैसे ही ये भी तो सीमाओं वाले हैं। और भी अच्छा, और भी बढ़िया क्यों न लिखूँ ?

तो अब जो लिखूँगा वही मेरी सर्वश्रेष्ठ रचना क्यों न हो? अतृप्त हूँ, असन्तुष्ट हूँ। अच्छे से अच्छा लिखता चला जाऊँ, बस यही धुन है। समालोचकों की समालोचक जानें। इतना जरूर कहूँगा कि कुछ समालोचक निस्सन्देह ऐसे हैं जिनसे लेखक और समालोचक दोनों कुछ न कुछ पाते रहते हैं।

अन्य उपन्यासकारों के सम्बन्ध में मेरे क्या विचार हैं? यह मैं नहीं कहूँगा और न कह सकता हूँ, क्योंकि मेरा यह क्षेत्र नहीं है।

कोई कुछ कहे मेरा तो दृढ़ विश्वास है कि हिन्दी प्रगति कर रही है। दस कदम आगे नौ कदम पीछे की बात नहीं है। सम्भवतः दस कदम आगे और तीन-चार कदम पीछे वाली बात हो सकती है। जिन्हें हिन्दी में—आजकल कुछ नहीं दिखलाई पड़ता वे शायद विदेशी भाषाओं के मुहावरों में उलझे हुए हैं।

—२—

श्री इलाचन्द्र जोशी

१—उपन्यास लिखने की रुचि मेरे मन में क्यों जगी, इस प्रश्न की ओर मेरा ध्यान इसके पहले कभी नहीं गया था। जब पहला उपन्यास लिखने बैठा था तब सिवा लिखते चले जाने के 'क्यों और कैसे?' इस तरफ का तो सवाल ही मेरे मन में नहीं उठा। पर आज जब मैं इस प्रश्न पर विचार करता हूँ तब ऐसा लगता है कि मेरी इस रुचि के पीछे निश्चय ही कोई मनोवैज्ञानिक कारण, धारणा या विश्वास अवश्य ही मेरे अनजान में काम कर रहा होगा! विश्लेषण करने पर कई कारणों में से एक कारण सुस्पष्ट रूप से मेरे आगे उभर उठता है। 'घृणामयी' (जो अब 'लज्जा' के नाम से प्रकाशित है) मेरी पहली औपन्यासिक कृति थी। इसके पूर्व में छुटपुट कविताएँ या छोटी कहानियाँ लिखा करता था। कहानियों से निरन्तर कटु और कठोर यथार्थ से संघर्ष होते रहने से मुझे (अनजान ही में) लगा कि स्वयं अपनी और सारे समाज की वास्तविक पीड़ाओं का चित्रण कविता की अपेक्षा मैं उपन्यास के माध्यम से अधिक ईमानदारी और सचाई से कर सकता हूँ। कविता द्वारा केवल सांकेतिक शैली में ही उस मर्म पीड़ा का भावात्मक आभास दिया जा सकता है, पर उपन्यास के द्वारा उसे जीवन्त और ज्वलन्त सत्य का रूप दिया जा सकता है; साथ ही औपन्यासिक शैली में काव्यगत भाव-पक्ष तो निहित है ही।

२—हिन्दी जनता ने मेरे उपन्यासों का कैसा स्वागत किया, इस प्रश्न का उत्तर यदि मैं यह दूँ कि मुझे स्वयं इस बात की ठीक जानकारी नहीं है, तो शायद इस पर कोई विश्वास नहीं करेगा। पर मेरा ईमानदारी का उत्तर यही है, कोई विश्वास करे या न करे।

इस प्रश्न के अन्तर्गत जो उप प्रश्न किया गया है उसके उत्तर में यह कहना है कि मुझे आज के पाठक या आलोचक किसी से कोई शिकायत नहीं है।

३—मैं अभी तक इस बात का कोई निर्णय नहीं कर पाया हूँ कि मेरा कौन उपन्यास 'सर्वश्रेष्ठ' है। केवल इतना ही जानता हूँ कि मुझे अपनी सभी रचनाएँ प्रायः समान रूप से प्रिय हैं।

४—प्रेमचन्द के पूर्व अधिकांश हिन्दी-उपन्यास साहित्यिक स्तर तक नहीं पहुँचते थे। उनकी शैली बाजारू थी और वे पाठक की चेतना के गहरे स्तर को तनिक भी नहीं छू पाते थे। प्रेमचन्द के उत्तरकालीन उपन्यासों में और उनमें जमीन-आसमान का अन्तर है। प्रेमचन्दोत्तर उपन्यासकारों का साहित्यिक स्तर बहुत ऊँचा रहा है—विश्व-उपन्यास साहित्य के किसी भी युग के अच्छे-अच्छे उपन्यासों की तुलना में इस युग के प्रतिनिधि उपन्यास मुझे किसी भी रूप में हीन नहीं लगते।

५—जिन लोगों का ऐसा विचार है कि उपन्यासों की दृष्टि में हिन्दी-साहित्य की गति अवरुद्ध है, उनसे मैं सहमत नहीं हूँ। जिस तेजी से आज हिन्दी-उपन्यासों की गति चल रही है वैसी गति उसकी मैंने पहले कभी नहीं देखी। गत्यवरोध का जो भ्रम आलोचकों को होता है उसका एक कारण सम्भवतः यह है कि उपन्यासों की तीव्र गति के साथ आलोचकों की दृष्टि दौड़ नहीं लगा पा रही है, फलतः वे अपने आपको यह कहकर धोखे में रखना चाह रहे हैं कि अंगूर खट्टे हैं।

—३—

श्री मन्मथनाथ गुप्त

तेरह वर्ष की उम्र में मैं पहली बार जेलखाने भेजा गया। इसके बाद काकोरी षडयन्त्र तथा नजरबन्दी आदि के सिलसिले में मुझे कुछ कम बीस साल जेलों में रहना पड़ा। मेरा उद्देश्य और मेरा लक्ष्य मेरी बुद्धि और अध्ययन के

साथ व्यापकतर होते गये। यदि थोड़े में कहा जाय तो अन्त तक मैं सभी क्षेत्रों में क्रान्ति का उपासक हो गया।

यह मैं दावा कर सकता हूँ कि मैं भारतीय क्रान्तिकारी संग्राम में एक अदना सा सिपाही था। जब इसी संग्राम के दौरान में मैं ब्रिटिश सरकार की जेल में पहुँच गया और वहाँ रहते-रहते ६-७ साल हो गये और मैंने आगे झाँक कर देखा कि अभी न मालूम कितने साल और बन्द रहना पड़े, तब मेरे मन में यह विचार आया कि क्यों न मैं हथियार बदल दूँ और संग्राम को पूर्ववत् जारी रखूँ। इसी उद्देश्य से (उसके साथ आत्माभिव्यक्ति तो थी ही) मैं पहले कविता और बाद को कहानी तथा उपन्यास की ओर झुका। इसलिए मेरे निकट साहित्य स्वयं कोई लक्ष्य नहीं रहा। वह जीवन का उन्नयन करने तथा उसे ऐश्वर्यशाली बनाने का एक मात्र साधन है।

मैं यहाँ पर बहुत गहराई में उतरना नहीं चाहता। बस इतना ही कहना यथेष्ट है कि मेरे हाथों में एक-एक कहानी तथा उपन्यास ऐसी सर्वतोमुखी क्रान्ति को द्रुतीकृत करने के हथियार मात्र हैं। प्रत्येक उपन्यास में मैंने किसी न किसी बुराई पर आघात करने का प्रयत्न किया है।

'अवसान' में मैंने यह दिखलाने का प्रयत्न किया है कि अपराधी को पैदा करने की जिम्मेदारी समाज पर है। साथ ही मैंने वेश्यावृत्ति, सतीत्व, पुरुष और स्त्री का सम्बन्ध, स्त्री की आर्थिक पराधीनता आदि विषयों पर भी रोशनी डाली है।

'जययात्रा' उपन्यास में मैंने हिन्दू-मुस्लिम सम्बन्ध के अतिरिक्त बलात्-गर्भिणी बनाई हुई नारी की समस्या उठाई है। क्या किसी मौके पर भ्रूण-हत्या जायज मानी जा सकती है? यदि हाँ, तो किन-किन मौकों पर।

'सुधार' उपन्यास में एक साहित्यिक को किन परिस्थितियों से झगड़ते हुए आगे बढ़ना पड़ता है, यही दिखाया गया है। अरिन्दम नामक क्रान्तिकारी कवि के इर्द-गिर्द प्रेम और घृणा की रोमाञ्चक कहानी से समस्या पर रोशनी डाली गई है।

'गृहयुद्ध' में फिर एक बार हिन्दू-मुस्लिम झगड़े को केन्द्र बनाकर यह दिखलाया गया है कि धर्म बिल्कुल एक प्रतिक्रियावादी शक्ति है। हमने यह दिखाने की चेष्टा की कि हिन्दू के हिन्दू रहते हुए और मुसलमान के मुसलमान रहते हुए केवल ऊपर से समन्वयवादी बातें करने से कुछ नहीं बनने का। धर्म से छुटकारा जरूरी है।

'होटल डि ताज' में मैंने यह दिखलाया कि दोषी वेश्यायें नहीं, बल्कि वेश्याओं की कमाई खाने वाले होटलों के मालिक ग्रौर रेस्टोरेंटों के स्वत्वाधिकारी हैं। वेश्यावृत्ति का सबसे ग्राधुनिक रूप होटलों में ही देखा जा सकता है। 'दुश्चरित्र' उपन्यास में गाँवों में फैली हुई रूढ़िवादी पद्धति की ग्रोर दृष्टि ग्राकर्षित करना है। गाँवों की वर्तमान पद्धति में सच्चरित्र का दुश्चरित्र के रूप में ग्रौर दुश्चरित्र का सच्चरित्र के रूप में ग्राना कोई विचित्र बात नहीं है। यह स्पष्ट कर दिया गया है कि पञ्चायतों के पुनः प्रवर्तन से कुछ नहीं होने का जब तक कि लोगों की धारणाओं में परिवर्तन नहीं किया जाता तथा ग्रपने को सर्वज्ञ ग्रौर सभ्यता तथा संस्कृति के ठेकेदार मानने वाले इन पञ्चों को सही ढङ्ग से शिक्षित नहीं किया जाता।

'ग्रन्धेर-नगरी' उपन्यास में चोर बाजारी तथा मुनाफा सर्वस्व लोग किस प्रकार समाज के दण्ड मुण्ड के कर्त्ता बने हुए हैं। ढोंगी ग्रौर ढकोसले बाजों का ढिंढोरा पिटता रहता है। इस उपन्यास में फिर मैंने गर्भपात के सामाजिक ग्रौर कानूनी पहलू को उठाया है।

'जिच' उपन्यास में १६४२ की क्रान्ति की कमजोरी ग्रौर उसकी ताकत पर रोशनी डाली गई है। एक मीठी सी प्रेम-कहानी के इर्द-गिर्द यह व्याख्या चलती है।

'चक्की' नामक उपन्यास में मैंने यह दिखलाया है कि साम्प्रदायिकता के पीछे साम्राज्यवाद के खूनी पंजे किस प्रकार ग्रन्तर्राष्ट्रीय पैमाने पर क्रियाशील हैं। मैंने इसमें यह भी दिखलाया कि संगठित साम्प्रदायिक, पागलपन के विरुद्ध ग्रहिंसा बिल्कुल बेकार है। इस उपन्यास का भी मूल प्रतिपाद्य यह है कि धर्म खुराफात की जड़ है ग्रौर यह मानव को दानव बना सकता है।

'रक्षक भक्षक' उपन्यास में ऐसे सब पेशों के विरुद्ध, विशेषकर डाक्टरी पेशे के विरुद्ध चोट की गई है, जिनमें दूसरों की मुसीबत किसी की समृद्धि का कारण बन सकती है। ऐसे पेशों के सम्बन्ध में यह सोचना पड़ेगा कि उन्हें निजी व्यवसाय के रूप में रहने दिया जाय या नहीं। इस उपन्यास में ग्राधुनिक कहलाने वाले लोगों की पोल खोली गई है।

'दो दुनियाँ' उपन्यास में यह दिखलाया गया है कि पाकिस्तान के सब्ज़ बाग से भारत या पाकिस्तान किसी देश का भला नहीं हुग्रा। ग्रसली दो दुनियाँ तो गरीबों ग्रौर ग्रमीरों की दुनिया है, वह पहिले की तरह कायम है। ग्रफसर वर्ग की लूट ग्रौर बेईमानी का भी इसमें पर्दाफाश है।

"बहता पानी" उपन्यास में मैंने पहले-पहल क्रान्तिकारी दल के एक छूटे हुये व्यक्ति को लिया है। वह त्यागी है, पर विचारधारा में स्पष्टता न होने के कारण वह बराबर बहकता जाता है।

"काजल की कोठरी" नामक उपन्यास अभी लिखा गया है इसमें कलाकार को जिस प्रकार सेक्स और मुनाफे की भूखी दुनियाँ से संग्राम करना पड़ता है, कला के नाम पर और उसकी पृष्ठभूमि में क्या-क्या बदकारियाँ होती हैं, यह दिखाया गया है।

मेरे लिए यह कहना कठिन है कि मैं अपने किस उपन्यास को सर्वश्रेष्ठ समझता हूँ। मेरे कई उपन्यास मुझे इस पदवी के दावेदार ज्ञात होते हैं। इस समय "काजल की कोठरी" उपन्यास ही मुझे अपना सर्व श्रेष्ठ उपन्यास मालूम हो रहा है, पर शायद उसी प्रकार की बात हुई जैसे मां अपने सबसे छोटे बेटे को सबसे अधिक प्यार करती है। इस सम्वन्ध में मैं अपनी विचार बुद्धि पर विशेष भरोसा नहीं करता।

मेरे उपन्यासों का बहुत अच्छा स्वागत हुआ है। लगभग सभी पुराने उपन्यास दूसरे या तीसरे संस्करण में हैं। कइयों का अनुवाद भारत की अन्य भाषाओं में हो चुका है।

प्रेमचन्द के बाद हिन्दी उपन्यास के शिल्प में बहुत उन्नति हुई है, पर प्रेमचन्द में जो सामाजिक दृष्टि थी, उसकी आज के उपन्यासकारों में कमी है। मुझे हिन्दी उपन्यास में कोइ गत्यवरोध ज्ञात नहीं होता, पर वङ्गला के इधर के उपन्यासकारों में भी जो साधना दीख पड़ती है, उसका हिन्दी में प्राचुर्य नहीं है। मैं मानता हूँ कि ज्यों-ज्यों हिन्दी उपन्यास कुछ जाने-माने केन्द्रों में रहने वाले लेखकों के हाथ से निकल कर कुमारी धरती के पास आयेगा, त्यों-त्यों उसकी अधिक उन्नति होगी।

—४—

## श्री गुरुदत्त

मैंने सर्वप्रथम "चन्द्रकान्ता" उपन्यास देवकीनन्दन खत्री द्वारा लिखित पढ़ा था। उस समय मैं स्कूल की पाँचवीं श्रेणी में पढ़ता था। "चन्द्रकान्ता" मुझको बहुत ही रसमय लगा था। वास्तव में लेखक बनने की इच्छा मेरे मन में तब ही उगी थी।

पश्चात् मुझको अन्य अनेकों कहानी और इतिहास की पुस्तकों के पढ़ने का अवसर मिला और मेरी इच्छा कहानी लेखक बनने की बड़ती ही गई। मैं

अभी दसवीं श्रेणी में पढ़ता था, जब मैंने प्रथम बार लिखने का साहस किया। मैंने एक कहानी लिखनी आरम्भ की परन्तु मेरे एक मित्र की दृष्टि उस लिखे पर पड़ गई और उसने वह लिखे पाँच-दस कापी के पन्ने मेरे बड़े भाई साहब को सुना दिये, जिनसे डाँट पड़ने पर मेरे लिखने का उत्साह लुप्त हो गया। यह सन १९१२ की बात है।

इस पर भी उत्साह मिटने के साथ इच्छा नहीं मिटी। तत्पश्चात् १९२४ में पुनः कहानी लिखने के लिए प्रेरणा एक अँग्रेजी पुस्तक "इटर्नल सिटी" के पढ़ने से हुई। एक 'क्रान्तिकारी' शीर्षक से कहानी लिखी और स्कूल जिसमें मैं पढ़ता था, एक साहित्यिक गोष्ठी में पढ़कर सुना दी। बस मेरा साहस यहीं तक पहुँच पाया।

१९२७ में मेरी लिखी कहानी पहिली बार 'माधुरी' में छपी। कहानी थी 'अदृश्य व्यक्ति'।

उपन्यास, जो सर्वप्रथम छप सका वह 'स्वाधीनता के पथ पर' है। यह १९४२ में छपा। इसकी प्रेरणा मुझको शरत बाबू के 'पथ के दावेदार' से मिली थी।

मैं यह भली-भाँति वर्णन नहीं कर सकता कि हिन्दी के पाठकों ने मेरे उपन्यास कैसे पसन्द किये हैं। यह तो पुस्तक बिक्रेता मुझसे अधिक सरलता और सच्चाई से बता सकते हैं। मेरे पास तुलनात्मक आँकड़े नहीं हैं। हाँ ! इतना तो जानता हूँ कि मेरी पुस्तकें उतनी नहीं बिकतीं, जितनी अँग्रेजी अथवा अन्य यूरोपियन भाषाओं के उपन्यास बिकते प्रतीत होते हैं। परन्तु इस बात में तो यहाँ की परिस्थति जिम्मेदार है।

अपने सर्वश्रेष्ठ उपन्यास का नाम बताना भी एक कठिन विषय है। केवल तीन-चार वे उपन्यास, जो अच्छे बिक रहे हैं, के नाम ही लिख कर दे सकता हूँ। ये हैं—स्वाधीनता के पथ पर, पथिक, बहती रेती, देश की हत्या, गुण्ठन तथा प्रवञ्चना। मैं समझता हूँ कि इन सब में, वह सब कुछ, जो कुछ में लिखना चाहता था, भली-भाँति लिख पाया हूँ। यही कारण है कि पढ़ने वाले को इनमें रस मिलता है।

श्री प्रेमचन्दजी के पूर्व काल में लिखे उपन्यास प्रायः भाषा के लालित्य के कारण प्रसिद्धि पाते रहे हैं। प्रेमचन्दजी ने उपन्योसों में भावों को भरने का यत्न किया है। प्रेमचन्दजी में एक और विशेषता दिखाई देती है। वह यह कि

व्यक्तिगत चरित्र-चित्रण को ही लक्ष्य न रख कर उपन्यासों को सामयिक समाज की अवस्था प्रकट करने में साधन मान लिया है।

प्रेमचन्दजी के उत्तरकालीन हिन्दी उपन्यासकार प्रायः या तो आदर्श लिखते-लिखते वास्तविकता भूल जाते प्रतीत होते हैं, अथवा वास्तविकता का विश्लेषण करने में पाश्चात्य सभ्यता की कसौटी पकड़ बैठते हैं। एक शब्द में मेरा कहना यह है कि उपन्यास लिखने में घटनाओं, विवेचनाओं, मनोद्गारों, वस्तुस्थिति और सुझावों का सन्तुलन होना चाहिए। यह आधुनिक उपन्यासों में ठीक बैठता प्रतीत नहीं हो रहा है। मैं स्वयं भी इस सन्तुलन रखने में कितना सफल हो पाता हूँ, कहना कठिन है।

हिन्दी-साहित्य की गति अवरुद्ध है, मैं ऐसा नहीं समझता। मेरे विचार में गति तो है, परन्तु यह उचित दिशाओं में नहीं है। इसमें सबसे बड़ा कारण भारत सरकार का हिन्दी के अच्छे-अच्छे लेखकों को अपनी सेवा में लेकर उनसे अपनी इच्छानुसार कार्य लेना है। हिन्दी के राष्ट्रभाषा हो जाने से हिन्दी के लेखक कुछ ऐसा समझने लगे हैं कि उनका पालन-पोषण सरकार का कार्य हो गया है।

साथ ही इस समय सरकार हिन्दी-पुस्तकों की सबसे बड़ी ग्राहक है। उसके अपने सहस्रों पुस्तकालय हैं और पुस्तक बिक्रेताओं का मुख्य कार्य उन पुस्तकालयों से आर्डर प्राप्त करना मात्र रह गया है। सर्व साधारण पाठक एवं जनता के साथ पुस्तक विक्रेताओं का सम्पर्क कम होता जा रहा है।

इस सब का अभाव हिन्दी-लेखकों के मस्तिष्क पर पड़ रहा है। वह स्वतन्त्र विचारक न रहकर परिस्थितियों से बनाई लकीरों पर चलने वाला बन रहा है। इसको गति अवरुद्ध तो नहीं कह सकते। इसको मिथ्या दिशा में गति ही कहा जा सकता है।

लेखक की उत्कृष्ट कल्पना तो स्वच्छन्द विचार और आचार में उत्पन्न होती है। इसकी रक्षा में ही भावी प्रगति का बीज मिलेगा।

—५—

श्री रांगेय राघव

मेरा पहला प्रकाशित उपन्यास था घरोंदे, जो कालेज-जीवन में ही लिखा था। कालेज का जीवन अनेक कहानियों का संघट्ट साथ और वही मेरी रचना में परिलक्षित हुआ। किंतु यदि मौलिक रचना का पहलापन छोड़ दिया जावे तो उपन्यास मैंने उससे भी पहले लिखे, जो विदेशी साहित्यों के भारतीय वातावरण के अनुकूल किये गये रूपांतर थे जैसे अंधेरे की भूख, बोलते खण्डहर

ग्रौर नबाब का वारिस। उनमें रोमांस का प्रभाव ग्रधिक था।

'घरौंदे' के बाद मेरे सामने दो रूप खड़े हुए। एक ग्रोर जीवन के यथार्थ ने मुझे वर्तमान में ग्रपनी ग्रोर ग्रधिक खींचा, तो दूसरी ग्रोर भारत की ग्रात्मा, उनकी यात्रा ग्रौर संस्कृति की महान् गति ने मुझे ग्राकर्षित किया ग्रौर मैंने ग्रतीत के विभिन्न युगों के सङ्घर्षों में मनुष्य को पहचानने का प्रयत्न किया। सीधा सादा रास्ता, विषाद मठ, हुजूर, काका, पराया, उगल ग्रादि पहले वर्ग के ग्रन्तर्गत हैं तो मुर्दों का टीला, ग्रंधेरे के जुगनू, प्रतिदान, चीकट ग्रौर राणा की पत्नी दूसरे वर्ग में। इस दूसरे वर्ग के ग्रन्तर्गत ही मेरी वह जीवनियाँ ग्राती हैं जिन्हें मैंने उपन्यासों का रूप दिया है जैसे देवकी का बेटा, यशोधरा जीत गई, लोई का ताना, रत्ना की बात ग्रौर भारती का सपूत। मेरे 'कब तक पुकारें' नामक नटों के जीवन से सम्बन्धित उपन्यास में मैंने ग्राम-जीवन के निम्नतर स्तर का ग्रध्ययन किया है ! मैं कभी मार्क्सवादी ही कहला सकूँ ऐसा नहीं रहा। यदि 'सीधा सादा रास्ता' को कोई गौर से पढ़े तो देख सकता है कि उसमें गाँधीवाद का विश्लेषण कम्यूनिस्टों वाला नहीं लिखा गया। मार्क्स से जो मुझे लेना था वही मैंने सदैव लिया, जैसे ग्रन्यों से बहुत कुछ लेने योग्य लिया है। युगों में ग्रपराजित मनुष्य की साधना, वह भावना ढूँढ़ने का पता जो वर्तमान ग्रौर ग्रतीत में मनुष्य की चेतना को उद्‌बुद्ध करती रही है, उसके कष्टों को मिलने की प्रेरणा देती रही है, मेरा प्रयत्न रहा है—ग्रौर वर्ग-युद्ध को मैंने स्वीकार किया है, किन्तु मनुष्य को कभी यांत्रिक चिंतन का दास स्वीकार नहीं किया।

ग्रपने उपन्यासों के विषय में इतना ही कह सकता हूँ कि कोई भी उपन्यास मैंने कम परिश्रम से नहीं लिखा ग्रौर प्रत्येक में जीवन-दर्शन का कोई नया पहलू देने का यत्न किया है, ग्रतः सर्वश्रेष्ठ नहीं कह सकता। सफलता के दृष्टिकोण से मेरी जीवनियाँ ग्रधिक पसन्द की गई हैं ग्रौर 'घरोंदे', 'मुर्दों का टीला' तथा 'हुजूर' का नाम ग्रधिक सुना गया है। मैं किसी 'वाद' में सीमित नहीं हो जाता, क्योंकि मैंने किसी की नकल नहीं की। मैंने उपन्यास का मूलाधार भी ग्रन्य ग्रभिव्यक्तियों के रूपों की भाँति भाव को माना है, ग्रौर भाव के विषय में मेरा मत स्पष्ट ही है कि लोक-कल्याण को समन्वित करके ही युग-सत्य के बीच मनुष्य की चेतना का निखार भाव को लेकर चलता है। चमत्कारवाद का मैं पक्षपाती नहीं हूँ, किन्तु उपन्यास की नवीतम शैलियों को ढंढ़ते रहने का पक्षपाती हूँ। न मैं यौनवादी तृष्णा में व्यक्तिवाद ग्रौर प्रयोगवाद का ग्राश्रय लेना चाहता हूँ, न प्रगतिवाद के चोले में ग्रपने को यान्त्रिक बना

सकता हूँ। मेरे सामने इतिहास है, जीवन है, मनुष्य की पीड़ा है और है वह मनुष्य की चेतना जो निरन्तर अन्धकार से लड़ रही है और इसमें बढ़कर अभी तक कोई सत्य मेरे सामने नहीं आया है। व्यर्थ की समस्यायें मुझे नहीं आतीं और वह भी व्यक्तिवादी टुँटपूँजियेपन की।

मेरे सामने गतिरोध नहीं है। प्रेमचन्द के बाद गतिरोध कहाँ है? मैं विकासवादी हूँ। प्रेमचन्द-परम्परा का तात्पर्य एक यांत्रिक नारा है। क्या लेखक अपने पूर्ववर्तियों की परम्परा मात्र होते हैं? आलोचकों को पाठकों से सीखना है, लेखकों से सीखना है—क्योंकि आलोचकों के मानदण्डों में लेखक फिट नहीं होंगे, उन्हें हमारे बनाये मानदण्डों की नये सिरे से परख करनी होगी। प्रेमचन्द में जो शरद की भाँति मनुष्य के भीतर को चित्रित करने में कमी है उसे क्या हम अन्तिम सत्य मान लें। अभी समय है और हमें बहुत कुछ करना है। कुण्ठा का जन्म सत्य में नहीं होता, अहं में होता है।

—६—

श्री राहुल सांकृत्यायन

इतिहास का प्रेमी और विद्यार्थी होने से उसे मूर्तिमान करने की आकांक्षा हुई। इसी के परिणाम मेरे उपन्यास हैं।

उपन्यास के कई-कई संस्करण निकले हैं। कुछ के गुजराती, मराठी, तेलगू, मलयालम आदि में अनुवाद भी हुए हैं। इससे कहना ही चाहिए कि पाठकों ने स्वागत किया है।

मैं अपने उपन्यासों में किसी को सर्वश्रेष्ठ नहीं कह सकता।

प्रेमचन्द के पूर्व के उपन्यास कुछ दूसरे ही थे। प्रेमचन्द के उपन्यासों के बारे में तो कहना ही क्या है। वह तो हमारे मानदण्ड हैं। उत्तरकालीन उपन्यासों में चाहे प्रेमचन्द के उपन्यासों की तुलना न पाई हो, पर अच्छे-अच्छे उपन्यास लिखे गये हैं, और अब भी वह आगे बढ़ते जा रहे हैं।

मैं उपन्यासों की दृष्टि से हिन्दी-साहित्य में अवरोध नहीं मानता।

७—श्री देवकीनन्दन खत्री, ८—श्री प्रेमचन्द, ९—श्री विश्वम्भरनाथ कौशिक, १०—श्री जयशङ्करप्रसाद, ११—श्री बेचन शर्मा 'उग्र', १२—श्री जैनेन्द्र, १३—श्री सियारामशरण गुप्त, १४—श्री भगवतीप्रसाद वाजपेयी, १५—श्री स० ही० वात्स्यायन, १६—श्री यशपाल।

संख्या ७ से १६ तक के लेखकों के विषय में देखिए डा० नगेन्द्र का लेख जो पृष्ठ ८ से पृष्ठ १६ तक और पृष्ठ २२२ पर छपा है।

[साहित्य-सन्देश, अगस्त १९५६।

( पृष्ठ १६ का शेषांश )

जिकता को उसी समय प्रसाद, वृन्दावनलाल और उग्र ने चैलेञ्ज किया। प्रसाद ने निर्भय होकर सामाजिक संस्थाओं का गर्हित खोखलापन दिखाया, वृन्दावन लाल ने वर्तमान के इतिवृत्त को छोड़ कर अतीत के विस्मय गौरव की ओर संकेत किया, उग्र ने उस उथली नैतिकता को चुनौती दी, परन्तु गांधीवाद के व्यवहार पक्ष का लोक रुचि पर उस समय इतना अधिक प्रभाव था कि प्रेमचंद का गतिरोध करना असम्भव हो गया। उस समय लोगों की दृष्टि गांधीवाद के व्यवहार पक्ष तक ही सीमित थी, उनके अध्यात्म तक नहीं पहुँच पाई थी। जीवन के इस तल तक पहुँचने का प्रयत्न जैनेन्द्रजी ने किया है। विवेक और नीति से आगे अध्यात्म की ओर बढ़ने का उनको और सियारामशरण जी को आरम्भ से ही आग्रह रहा है। उनकी पीड़ा की फिलासफी में गांधीवाद का अध्यात्म पक्ष ही तो है। इस दृष्टिकोण की तत्कालिक प्रतिक्रियाएँ हमें भगवती बाबू की 'चित्रलेखा' और अज्ञेय के 'शेखर' में मिलती हैं। भगवती बाबू आस्तिक प्रवृत्तिवादी हैं। पीड़ा में उनका विश्वास नहीं—उनकी अवस्था स्वस्थ उपभोग में है। अहं के निषेध में नहीं, अहं के परितोष में है। अज्ञेय का दृष्टिकोण शुद्ध वैज्ञानिक और बौद्धिक दृष्टिकोण है-- ये नास्तिक बुद्धिवादी हैं। उनके इसी दृष्टिकोण की दृढ़ता और स्थिरता के कारण ही वास्तव में 'शेखर' हिन्दी की एक अभूतपूर्व वस्तु बन गया है। बुद्धि की इस दृढ़ता के साथ में काश अज्ञेय के पास आस्तिकता का समर्थन भाव भी होता। यशपाल में यह प्रतिक्रिया एक कदम और आगे बढ़ जाती है। उनका दृष्टिकोण वैज्ञानिक न होकर भौतिकवादी हो जाता है। अज्ञेय की बौद्धिकता इनमें भी हैं, लेकिन वैज्ञानिक आत्मलीनता इनमें नहीं है, ये अपने से बाहर जाते हैं। इनमें भौतिकवादी सामाजिकता है।

ऊबे हुए लोगों में से इतने में ही एक आवाज आई 'समझ गए' 'समझ गए' आपने क्या खूब संश्लेषण किया है। बस अब छुट्टी........।' मैंने अपनी आँखें मलते हुए देखा कि काफी दिन चढ़ आया है और श्रीमती जी पूछ रही हैं कि 'छुट्टी है क्या आज ?'

[साहित्य-सन्देश, अप्रैल-मई १९४४।

# हमारा आलोचना सम्बन्धी साहित्य

**सुमित्रानन्दन पन्त**—ले०–डा० नगेन्द्र। इस पुस्तक में छायावाद के स्वरूप के साथ उसके टेकनीक का विवेचन और पन्तजी की नवीनतम कृतियों की आलोचना है। मूल्य ३.५०

**साकेत एक अध्ययन**—ले०–डा० नगेन्द्र। इसमें साकेत के भावपक्ष कलापक्ष और सांस्कृतिक पक्ष के सम्बन्ध में आलोचना है। मूल्य ४.००

**हिन्दी-गीति-काव्य**—ले०–प्रो० ओम्प्रकाश अग्रवाल एम० ए०। यह पुस्तक विशेषकर हिन्दी-गीति-काव्य का विश्लेषणात्मक अध्ययन करने के लिए लिखी गई है। इसमें हिन्दी-गीति-काव्य तथा कवियों का परिचय निष्पक्ष रूप से दिया गया है। हिन्दी-साहित्य के क्षेत्र में यह गीति-काव्य अमूल्य निधि है। मूल्य ३.५०

**ब्रजलोक साहित्य का अध्ययन**—ले०–डा० सत्येन्द्र एम० ए०, पी-एच० डी०। प्रस्तुत पुस्तक लेखक का पी-एच० डी० के लिए लिखा गया प्रबन्ध रूप में एक अद्वितीय ग्रन्थ है। इसमें ब्रजलोक-वार्त्ता का वैज्ञानिक किन्तु रोचक अध्ययन उपस्थित किया गया है। दूसरा संस्करण अभी छपा है। मूल्य ३.००

**ऐतिहासिक उपन्यास और उपन्यासकार**—ले०–डा० गोपीनाथ तिवारी एम० ए०, पी-एच० डी०। ऐतिहासिक उपन्यास और उपन्यासों पर प्राप्य सामग्री के लिए आपको इस पुस्तक की आवश्यकता होगी। इस पुस्तक में लेखक की शोधपरक प्रतिभा का आभास सहज ही मिल सकेगा। विशेषता यह है कि पुस्तक में आधुनिकतम सामग्री का उपयोग कर लिया गया है। इस पुस्तक में विषय की गहराई और विस्तार दोनों ही मिलेंगे। मूल्य ३.००

**रसज्ञ-रञ्जन**—ले०–आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी। इस ग्रन्थ में द्विवेदीजी के महत्वपूर्ण साहित्यिक लेख संग्रहीत हैं। मूल्य १.७५

**प्रसादजी की कला**—सम्पादक–डा० गुलाबराय एम० ए०। इस पुस्तक में प्रसादजी की बहुमुखी प्रतिभा के विभिन्न पक्षों पर विविध विद्वानों द्वारा आलोचनात्मक प्रकाश डाला गया है। मूल्य ५.००

**गुप्तजी की कला**- ले०–डा० सत्येन्द्र। गुप्तजी पर प्रथम आलोचनात्मक पुस्तक। मूल्य ३.००

**कला, कल्पना और साहित्य**—ले०–डा० सत्येन्द्र के साहित्यिक निबन्ध उच्च कक्षा के विद्यार्थियों के लिए। मूल्य ५.००

**भाषा-भूषण**—डा० गुलाबराय। १.००

**पन्तजी का नूतन काव्य और दर्शन**—ले०–डा० विश्वम्भरनाथ उपाध्याय। प्रस्तुत पुस्तक में पन्तजी के नूतन काव्य की बड़ी विशद और महत्त्वपूर्ण समालोचना है। अरविन्द दर्शन और मार्क्सवाद की तुलना करके पन्त-दर्शन की कड़ी परीक्षा की गई है। हिन्दी में इस ढङ्ग की यह अपूर्व पुस्तक हैं। मूल्य १३.२५

**मानस-माधुरी** – ले०–डा० बलदेवप्रसाद मिश्र। रामचरितमानस जैसे उत्कृष्ट ग्रन्थ पर कई पुस्तकें प्रकाशन में आईं परन्तु उनमें प्रामाणिक पुस्तक का सदैव अभाव रहा है। डा० मिश्र की इस पुस्तक को प्रकाशित कर हमने उस अभाव की पूर्ति की है। यह पुस्तक उतनी ह आवश्यक है जितना कि 'रामचरितमानस' का प्रत्येक परिवार में रहना। अतः आज ही पुस्तक प्राप्ति के लिए लिखिए। मूल्य ८.००

**कहानी दर्शन**—ले०–श्री भालचन्द गोस्वामी 'प्रखर'। लेखक ने इस पुस्तक में कहानी का सर्वतोमुखी दर्शन दार्शनिक दृष्टिकोण से किया है तथा कहानी की विभिन्न परिभाषाएँ देकर उसके विभिन्न तत्त्वों और प्रकारों पर प्रकाश डाला है। कहानी के शिल्प-विधान और शैलियों का विवेचन सर्वथा नूतन है। कहानी के सर्वाङ्गीण अध्ययन के लिए प्रस्तुत पुस्तक परमोपयोगी है। मूल्य १०.००

**हिन्दी-आलोचना सिद्धान्त : और विवेचन**—सम्पादक–श्री महेन्द्रजी। 'साहित्य-सन्देश' आगरा में प्रकाशित कतिपय लेखों का संग्रह। इसमें डा० गुलाबराय, डा० नगेन्द्र, डा० विश्वनाथप्रसाद, डा० भोलाशङ्कर व्यास, डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी आदि प्रसिद्ध आलोचकों के २६ निबन्धों का संग्रह है। आलोचना-शास्त्र का विधिवत् अध्ययन करने वाले विद्यार्थियों तथा अनुसंधित्सुओं के लिए इसमें बहुत उपयोगी निबन्धों का संग्रह किया गया है। मूल्य ४.००

———

...ensured to concentrate on exports.

## United front

There is every reason to believe that the developing nations will present a united front to the UNCTAD on this matter. Preferential tariffs will not only immediately benefit nations exporting manufacturers, they will in the long run also help those nations which at present export only primary products. There are only nominal tariffs at present on primary products but huge tariffs on processed products. If these tariffs were abolished or drastically cut, then developing nations could set up processing industries which would export finished products instead of just commodities, as at present. This would not only raise the export value of such products, it would also lead to the industrialisation of developing nations in those fields for which they are best suited.

While the developing nations will almost certainly reach unanimity on the topic of manufacturers, they may find it defficult to agree on commodities. By and large there is a world surplus of commodities, and prices have been steadily falling ever since the Korean War. One obvious method of reversing this trend is to curb production and give each developing nation an export quota. This is precisely what is recommended by the major exporters of commodities.

However, the small exporters of commodities are not agreeable to curbing their production. On the contrary, they want to expand their share of world trade in commodities. While production curbs and quotas would greatly benefit the large, traditional exporters, they would be against the interests of small exporters who are eager to increase their exports in these fields.

A typical example is that of coffee. Brazil and Colombia who account for the bulk of cofee exports, want production curbs. But India, which wants to increase its

## Gandhi Jayanti

NEW DELHI, Sept 22 (UNI)—Gandhi Jayanti week will be celebrated throughout the country from October 2.

The National Committee for the Gandhi Centenary has planned special programmes for the week and has decided to observe it as the preparatory week for the centenary celebrations.

The committee has drawn up an elaborate programme for the centenary and circulated it all over the country.

The Organising Secretary of the Committee, Mr Devendra Kumar Gupta, in an appeal to the ...

---

ed with the cost of living index but it was much higher than what the Union Government was paying to its employees.

# Kerala, W. Bengal for food zone status quo

Express News Service

NEW DELHI, Sept 22—Kerala and West Bengal are expected to fight for status quo if the question of food zones comes up in a big way for discussion at the conference of Chief Ministers to be held next week.

On the agenda will be a review of the past year, drawing up a food policy, procurement target and determination of quotas for States for contribution to the Central pool.

It is believed that the Chief Ministers of Gujarat and Himachal Pradesh who have been wanting larger zones will certainly bring up the subject. In fact Himachal Pradesh wants to be with Punjab as it finds itself high and dry in regard to food supplies. The Delhi Union Territory too wants to be in the same zone as Punjab and Haryana.

The question of zones has been discussed in April and July this year. In the latter meeting the Chief Ministers preferred to continue the present single State zone. The subject, however, crops up at every conference. Kerala, which once fought for a larger zone, preferably one zone for the South, now feels it safer to pin the responsibility on the Centre and sit at ease.

It is gathered that Kerala now finds the present Madras Government tough as far as movement across the border is concerned. The Congress Government was also wedded to enforcing zonal restrictions but with all that some supplies got across. The DMK Government has sealed the border for purposes of inter-State movement.

The West Bengal Government, whose record in procurement is dismal, finds it cosy to ride a high horse and resort to occasional dharnas. Informed sources say that nothing will suit it better than continue the present arrangement.

Above all, the surplus Governments have also become wiser. They do not think any more that it is good for deficit States to buy at fantastic prices as it is their bitter experience that lured by money the marginal agriculturists sell even their food stocks.

The Food Corporation ...